कहना सो मिथ्या भाषण है और ज्ञानसे प्रथम लिंग विवेकदृष्टि बुद्धिरूप केतकीका अनंत कथन करना सो सत्य भाषण है। तिनको वर शापका अर्थ यह जानना, देह अभिमानपूर्वक पापरूप मलमें सन्मुखता और पूर्वोक्त पुण्यरूप महादेवके विचारद्वारा सन्मुखता। मुमुक्षुरूप देवतोंसे प्रार्थ्य विष्णुरूप गुरुने पूर्वोक्त जगद्रूप लिंगके द्वादश टुकडे विचाररूप चक्रसे किये अर्थ यह है, कि पंच ज्ञानेंद्रिय पंच कर्मेंद्रिय एक अंतःकरण और एक माया यह द्वादश अध्यात्म हैं और द्वादश ही इनके सूर्यादिक अधिदेव और द्वादश ही इनके शब्दादि विषय अधिभूत हैं इतनामात्र ही त्रिपुटीरूप संसार लिंग है। यद्यपि चौदह त्रिपुटी लिखी है तथापि द्वादशके अंतर्भूत निज बुद्धिसे जान लेना वा यह तत्त्व अहंकार तीन गुण पंच महाभूत, एक इनका कारण माया, एक प्रतिबिंबरूप जीव, यह पूर्वोक्त संसाररूप लिंगके द्वादश टुकड़े जानना। तात्पर्य कि यह गुरुने शिष्योंको अनेक रीतिसे विधिपक्ष कर और निषेधी पक्षकर प्रक्रियाओंसे नामरूप द्वैत संसारका अत्यंताभाव बोधन कर, शेष अद्वैत महादेवको निजात्मा स्वरूप बोधन किया। यही बाहिरी कथाका अध्यात्ममें अर्थ है।

जालन्धर आख्यान—( विष्णु भगवान्‌का जालन्धरकी स्त्रीका पातिव्रत्य नष्ट करना )

तैसे ही ब्रह्मात्माका अज्ञान जालंधर असुरहै और काम क्रोधादि आसुरी सेनासहित इस शरीररूपी स्वर्गका राज्य करता है। सत सभाषणादि देवतोंसहित निज शत्रु ब्रह्मात्मज्ञानरूप इन्द्रको स्वर्गसे निकाल दिया है। आत्मादि देहमें दृढ निश्चय बुद्धिरूप तिसकी स्त्री है देवतानरूप मुमुक्षुओंसे प्रार्थ्य गुरुरूप विष्णुने अज्ञानरूप जालन्धरके नाशके लिये पूर्वोक्त तिसकी स्त्रीको उपदेश कर पूर्ववाली मिथ्या दृष्टिरूप पतिव्रत धर्मको छुटाके सत ब्रह्मात्मदृष्टि कराया। यही जालन्धरकी कथाका अध्यात्म अर्थ है।

छप्पन कोटि यादव ।

तैसे ही छप्पन कोटि यादव लिखा है सो कोटि नाम प्रकारका भी है इससे छप्पन गोत्र नाम प्रकारके यादव होनेसे छप्पन कोटि यादव ठीक ही थे ।

प्रत्येक नंदकी नौ नौ लक्ष गौ ।

तैसे एक एक नंदकी नौ नौं लक्ष गऊ लिखी हैं, तैसे ही उपनन्दोंकी लिखी हैं, सो लक्ष नाम चिह्नका है । काली पीली आदि रंगवालियां नव प्रकारकी गऊ एक घरमें होनी मुशकिल हैं सो नंदोंके घरमें थीं ।

अक्षौहिणी ।

तैसे ही चौपटवत् किलेकी नाईं फौजका आकार होवे वा नेत्रवत किलेकी नाईं फौजका आकार होके स्थित होवे उसे अक्षौहिणी कहते हैं सो एक हजार फौजका भी किला होता हैं और दश हजारका भी होता है ।

पद्मव्यूह ।

तैसे पद्मवत् किलेके आकार फौज होवे तिसका नाम पद्मव्यूह है आगे यथायोग्य गिनतीका हिसाब लगा लेना । जिस गिनतीसे विद्वानोंके अनुभवसे विरोध न आवे तैसे करलेना ।

रावणके छप्पन कोटि बाजा बजानेवाले ।

तैसे ही रावणके छप्पन कोटि बाजा बजानेवाले लिखे हैं, सोभी छप्पन प्रकारका बाजा जान लेना ।

योजन ।

तैसे ही शास्त्रमें चार कोशका योजन लिखा है, तैसे ही चार हाथका तथा चार फुटका भी लिखा है । योग्यतानुसारलगा लेना. और कुम्भकर्णादि शरीरोंका भी इसी हिसाबसे शरीर जान लेना तात्पर्य यह है तौल और मापका अनेक प्रकार जिनसोंका निज निज देश अनुसारी संकेत जुदा जुदा न्यूनाधिक है ।

कर्णका सवा मन सोना दान करना ।

तैसे ही पूर्वोक्त तौल मापके हिसाबसे ही कर्णका सवा मन सुवर्ण देना जान लेना ।

तेतीस कोटि देवता ।

तैसे ही देवता तेतीस कोटि लिखे हैं और यह भी शास्त्रमें लिखा है कि, तेतीस प्रकारके प्रधान देवता हैं, अवांतर अनेक भेद हैं ।

द्वारकामें ३ कोटि अस्सी लाख शाला ।

तैसे ही द्वारकामें तीन कोटि अस्सी लाख शाला लिखी हैं । सो भी तीन प्रकारकी कर्मकाण्ड, उपासनाकांड और ज्ञानकांडकी वा साधारण तीन प्रकारकी प्रधान शाला थीं और अनेक न्यायादिभिन्न भिन्न विषयके प्रतिपादक शास्त्रके अनुकूल अस्सी प्रकारकी शाला थीं । तिन तिन शाला स्थानोंविषे अनुकूल चिह्नवाली ध्वजापताका लग रही थीं और द्वारकाकी बाहर शाला जुदी जान लेनी वा न्यूनाधिक होयँगी, परन्तु अनुभवसे ऐसे ही घटता है आगे ईश्वर जाने ।

सुवर्णमय नगर ।

तैसे ही द्वारका लंका आदि नगर सुवर्णके लिखे हैं सो भी धनाढ्योंके गृहके दरवाजोंमें सुवर्ण लिप्त तांबेके कलश लगे रहते हैं तथा देव मंदिरोंके शिखर तथा दरवाजोंपर कलश लगे रहते हैं और कहीं कहीं धनाढ्योंके मकानोंमें मीनेका काम हुआ करता है । जिन जिन राजनगरोंमें पूर्वोक्त कलशादि व्यवहार बहुत होवे सो नगर सुवर्णमय कहलाता है साक्षात् स्वर्णका नहीं हो सकता यही विद्वानोंके अनुभवमें जँचता है अन्य नहीं । इति ॥

---

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम्-प्रेस,
बम्बई.

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,
"लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस,
कल्याण-बम्बई.

# सावधान !

—:o:—

जैसा कि आप में से हमारे अनेक कृपालु ग्राहकों, अनुग्राहकों और शुभैषियों को विदित है, हमारी अपनी दो मुद्रण संस्थायें हैं। (१) खेमराज श्रीकृष्णदास 'श्रीवेङ्कटेश्वर स्टीम् प्रेस' के नाम से बम्बई में और (२) गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास 'लक्ष्मीवेंकटेश्वर प्रेस' के नाम से कल्याणमें स्थित है। दोनों ही का संचालन, प्रकाशन व मुद्रण कार्य भगवान श्रीवेंकटेशजीकी कृपा से सर्वाधिकारपूर्वक हम स्वतः करते हैं। हमारे उक्त प्रेसों से प्रकाशित सभी पुस्तकों के मुद्रणाधिकार (Copyrights) सुरक्षित हैं। अतः कोई भी अनधिकृत चेष्टा करनेवाले महानुभाव अपने अवैध दुस्साहस के लिये स्वयं उत्तरदायी होंगे।

देखा गया है कुछ अर्थलोलुप स्वार्थी लोग आपको आपके हिताहित का ध्यान न रखते हुये हमारे यहां से प्रकाशित पुस्तकों के स्थान पर अन्यत्र की छपी हुई अशुद्ध, भ्रामक और अपूर्ण पुस्तकें-बम्बई की छपी हुई कह कर गले लगा कर अपना स्वार्थ साधन करते हैं जिसकी वास्तविकता का पता लगनेपर आर्थिक हानि के साथ साथ आपको पछताना पड़ता है। अतः हम आपको सावधान करते हैं कि कोई भी पुस्तक खरीदने से पूर्व उसपर छपे हुये हमारे नाम "खेमराज श्रीकृष्णदास, श्रीवेंकटेश्वर स्टीम् प्रेस, बम्बई" अथवा "गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास, लक्ष्मीवेंकटेश्वर प्रेस, कल्याण (बम्बई) छपा हुवा देखकर ही पुस्तक खरीदें। कभी धोका न होगा। इतने पर भी यदि धोका हो तो खरीदी हुई पुस्तक और जहां से आपने उसे खरीदा हो उसका कैश मीमो या बिल सीधा हमारे पास भेज दें। हम आपको विश्वास दिलाते हैं—ऐसे धोकेबाजों के प्रति कठोर कानूनी कार्य्यवाही की जायगी और जनता को उचित दामों में असली माल मिलने में कठिनता न होगी।

निवेदक–

**गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,**
लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर स्टीम् प्रेस,
कल्याण (बम्बई).

**खेमराज श्रीकृष्णदास,**
श्रीवेंकटेश्वर स्टीम् प्रेस,
बम्बई.